आयेगा—मक्का-मदीना, काशी, गिरनार · कई तरह के सपने आयेंगे—उनसे बचना। तुम जहां हो, वही खजाना है। क्योंकि अगर तुम हिमालय पहुच गये तो हिमालय मे जो बैठा है, वह तुमको बतायेगा कि हमको तो सपना आ रहा है कि पूना, कि खजाना वहा बट रहा है।

परमात्मा सब जगह है, इसलिए कही जाने की जरूरत नही है। तुम जहा हो, जैसे हो, और परमात्मा की उपलब्धि बेशर्त है, अनकडीशनल है। परमात्मा तुमसे यह भी नही कहता कि तुम ऐसा करो, तब मैं तुम्हे उपलब्ध होऊगा। क्योकि जब उसने ही तुम्हे बनाया है, तब इससे ज्यादा सुदर और क्या अपेक्षा हो सकती है? इसे थोडा सोचो। अगर परमात्मा ने ही तुम्हे गढा है, तो अब तुम इसमें और सुधार न कर पाओगे। मैंने किसी आदमी को सुधरते नही देखा। और मैं हजारो के साथ सलग्न हू और वे सब सुधार के लिए मेरे पास आते हैं; लेकिन मैंने कभी किसी आदमी को सुधरते नही देखा। इससे मैं निराश नही हू, इससे केवल एक सत्य की उद्घोषणा होती है कि परमात्मा ने तुम्हे बनाया है, अब तुम उसमे सुधार करने की कोशिश क्या करोगे? कोई सुधार नही सकता, परमात्मा से और ज्यादा सुधारने का उपाय भी नही है। जितना किया जा सकता था, वह कर ही चुका है। उसकी कोई शर्त नही है कि तुम ऐसे हो जाओ कि ब्रह्मचर्य ग्रहण करो, कि उपवास करो, कि यह करो कि वह करो, तब मैं तुम्हे उपलब्ध होऊगा। वह तुम्हे उपलब्ध ही है—प्रसाद की भाति। प्रसाद मे कोई शर्त थोडे ही होती है। वह देने को राजी है। अडचन इतनी ही है कि तुम लेने को राजी नही हो। कोई शर्त नही है, सिर्फ तुम लेने को राजी नही हो। तुम इतनी अकड़ से भरे हो कि तुम लेनेवाले बनना ही नही चाहते—बस, इतनी ही कठिनाई है। और वह एक गहरी मजाक है।

और परमात्मा मजाक कर सकता है, यह बात मुझे बडा सुख देती है। क्योकि मैं किसी गुरु-गभीर परमात्मा मे भरोसा नही करता। परमात्मा गुरु-गभीर होता तो ससार हो ही नही सकता। परमात्मा निश्चित ही हलका और प्रसन्न, प्रफुल्ल, उत्सव—ऐसा कुछ है।

कहावत है अरब मे कि जब भी वह किसी को बनाकर ससार मे भेजता है तो उसके कान में कह देता है कि तुझसे बेहतर आदमी मैंने बनाया ही नही है। मगर सभी से वह यही कह देता है। और हर आदमी इसी को खयाल मे रखे भटकता है। यह एक गहरी मजाक है, और परमात्मा करता है, इससे दुनिया मे रस है।

जिस दिन तुम जागोगे, और जिस दिन तुम्हारी यह भ्रांति छूट जायेगी, तुम समझ लोगे मजाक को—उसी दिन तुम विनम्र होकर झुक जाओगे। भेंट तैयार

है; जन्मों से तुम्हारी प्रतीक्षा कर रही है। तुम्हारा झुकना भर काफी है। तुम लेने भर के लिए राजी हो जाओ, देनेवाला सदा से राजी है।

इस जिन्दगी में उलटा हो रहा है। यहां मांगनेवाला तैयार है, दाता कोई भी नही। उस दुनिया में ठीक इससे उलटा है। वहा दाता तैयार है, लेनेवाला कोई भी नहीं। बस, तुम अपनी झोली फैला दो। तुम अपने हृदय को खोलकर रख दो और कह दो परमात्मा से, 'जो तेरी मर्जी! जैसे तू रखे, वैसा रहेगे। जैसा तू चलाये, वैसा चलेगे। जैसा तू बनाये, वैसा बनेंगे।' इसे मैं सन्यास कहता हू। यह सन्यास की बडी अनूठी व्याख्या हो गई, क्योकि जिसको तुम सन्यासी कहते हो, वह कहता है कि पच्चीस गलतियां हैं परमात्मा के बनाने मे, इनको सुधारूंगा। उसने ऐसा क्यों किया, ऐसा क्यो किया? मैं सन्यास कहता हू उस घडी को, जब तुम सर्वांग रूप से परमात्मा को स्वीकार कर लेते हो कि 'मैं राजी हू तेरी रजा मे। तेरी मर्जी अब मेरी मर्जी। अब तू जहा बहाये, वहा मैं बहूगा। तू अधेरे मे ले जाये, तो तैयार हू। तू ससार मे भेज दे, तो मैं राजी हू। तू मोक्ष में ले जाये तो मैं राजी हू। अब मेरी अपनी कोई आकाक्षा नही।' इस घडी का नाम संन्यास है। इस चित्त-दशा का नाम सन्यास है। और ऐसे अगर तुम तैयार हो, इसी क्षण परमात्मा मिल सकता है। क्योकि सब जगह वही छिपा है। पात-पात पर उसके हस्ताक्षर हैं। और कबीर कहते हैं, जब तुम ऐसी हालत मे आ जाओगे तो क्या घटेगा?

'गगन गरजि बरसै अमी, बादल गहिर गभीर। चहु दिसि दमके दामिनी, भीजै दास कबीर॥' फिर सारा आकाश अमृत बरसाने लगता है। जब तुम राजी हो लेने को, तो दाता के अनन्त हाथ हैं। इसलिए तो हम परमात्मा के बहुत हाथ बनाते हैं, क्योकि दो हाथ से देना भी क्या देना होगा? और परमात्मा दो हाथ से दे, बडा कृपण मालूम पडेगा। इसलिए हम अनन्त हाथ बनाते हैं। जब वह देता है तो अनत हाथो से देता है।

'गगन गरजि बरसै अमी'—सारा गगन गरज रहा है, अमृत बरस रहा है। बादल गहन अमृत को लेकर घने हो गये हैं। चारो तरफ बिजली चमक रही है। चारो तरफ रोशनी ही रोशनी का सागर है। और 'भीजे दास कबीर' और दास कबीर इस अमृत मे नाच रहा है, भीग रहा है, इस अमृत को भी पी रहा है, इस अमृत के साथ एक होता जा रहा है।

गगन सदा तैयार है गरजने को, बरसने को। बादल सदा से तुम्हारे सिर पर मंडराते रहे हैं, बिजलियां चमकने को बिलकुल तत्पर खडी हैं, मगर दास कबीर

राजी नहीं हैं। बस दास कबीर राजी हो जाये, दास हो जाये—राजी हो गया।

तुम मालिक बने बैठे हो। अहंकार ने सिंहासन पकड़ रखा है—अकड़े हो। तुम्हारी अकड़ के कारण रोशनी तुम्हारे भीतर प्रवेश नहीं कर पाती है। अमृत भी बरसता है तो भी तुम्हे छू नहीं पाता। तुम्हारी अकड़ भयंकर है। जो अपनी अकड़ से भरे हैं, वे पहाड़ों की तरह हैं, वर्षा तो होगी, लेकिन पानी सब ढल जायेगा, बह जायेगा। जो दास हो रहे, वे झीलो की भांति हैं, गड्ढो की भांति हैं, खाली हैं, शून्य हैं—अमृत से भर जाएंगे।

जरा भी देर नही है उसकी तरफ से; अगर देर है तो तुम्हारी तरफ से। और कब तक प्रतीक्षा करनी है? हो जाओ खड़े आकाश के नीचे। बन जाओ दास कबीर। नाचो अहोभाव से! जो उसने दिया है, उसके लिए धन्यवाद दो! और जैसे ही तुमने उसके लिए धन्यवाद दिया, जो उसने दिया है, कि हजारों हाथ से अमृत बरसना शुरू हो जाता है! फिर वह तुम्हे बहुत देता है। क्योंकि, अनुगृहीत की ही उपलब्धि है। अनुग्रह ही उसकी तरफ जाने का मार्ग है।

ये सब प्रतीक हैं। इन प्रतीकों के भीतर छिपा हुआ इशारा है, उस इशारे को याद रखना

'कस्तूरी कुंडल बसै।'

* * *